आत्मजागृत व्यक्ति अपनी कुंडलिनी के द्वारा धीरे-धीरे और सहज रूप से आकर्षित किया जाने लगता है। यदि कुण्डलिनी का ध्यान जारी रखा जाता है, तो वह आकर्षण और भी मजबूत और तेज होता जाता है। 1-3 साल के भीतर, मनुष्य की बुद्धि हमेशा कुंडलिनी से भरी रहने लगती है। वह कुंडलिनी-चेतना के रूप में सदैव अभिव्यक्त है। वह अपने व्यक्तिगत अहंकार को खो देता है, और कुंडलिनी-अहंकार के रूप में मौजूद रहता है। कुंडलिनी छवि हमेशा उसके अपने दिमाग में रहती है, चाहे वह काम कर रहा हो या न कर रहा हो। उसके लिए सब कुछ वास्तविक दिखने वाला जागृतकाल का जगत अपनी चमकती कुंडलिनी के सामने सपनों की तरह आभासी या अवास्तविक जैसा होता है, वैसे ही जैसे मोमबत्ती सूर्य के सामने महत्त्वहीन प्रतीत होती है। वह सम्प्रज्ञात समाधि है। उसके मस्तिष्क में कुंडलिनी के रूप में जमा मानसिक ऊर्जा उसे थका हुआ या अस्थिर बनाती है, और वह लंबे समय तक उसके साथ रहने के बाद उससे ऊब जैसा जाता है। इसलिए फिर सहजता से वह उससे छुटकारा पाना चाहता है। इसके लिए समाधान केवल आत्मज्ञान ही है, क्योंकि वह कुंडलिनी से अधिक ऊर्जावान / प्रकाशमान / असली होता है, और उसमें कोई भी एक विशेष छवि विद्यमान नहीं होती है, कुंडलिनीज्ञान के विपरीत। उसके अंदर सब कुछ सामान रूप से होता है, इसलिए वही कुंडलिनी-ऊर्जा के लिए असली सिंक / अवशोषक होता है। यदि सूर्य के रूप में कुंडलिनी पर विचार करें, तो आत्मज्ञान अरबों सूर्यों को समावेशित करने वाली आकाशगंगा है। सहजता से वह गुरु या किसी किसी दयालु / आध्यात्मिक व्यक्ति को खोजकर, उसे अपनी हालत के प्रति सहानुभूति प्रदान करने वाला बना देता है, जो तब उसकी कुंडलिनीलेस / कुण्डलिनीरहित स्थिति को प्राप्त करने और उसे नियंत्रित करने / प्रबंधित करने में मदद करता है। यह कुंडलिनीरहित हालत ही असम्प्रज्ञात समाधि है। इस बीच, झलकरूप में आत्मज्ञान भी उसकी सहायता करने के लिए नीचे उतर कर उसके मानसपटल पर छा जाता है, और उसे कुंडलिनीरहित मिशन / अभियान को सहजता से और लंबे समय तक आगे ले जाने में सहायता देता है।

इस बीच, बाद में उसकी दूसरी बार भी कुंडलिनी-जागृति हो सकती है। कुंडलिनी-पानी ध्यान-साधना की आग से धीरे-धीरे गर्म होता रहता है, जागरण के उबाल तक, और फिर एकदम से ठंडा हो जाता है। इसके बाद, वह फिर से गर्म होना शुरू हो जाता है, और इसी तरह का कोर्स लेता है, हालांकि यह पहले की तुलना में कम समय-अवधि का हो सकता है।

मेरे साथ सबकुछ मेरे पिछले अच्छे कर्मों के कारण सहजता से हुआ। आध्यात्मिक मास्टर मेरे घर में ही था। वे आध्यात्मिक शास्त्रों को, मुख्य रूप से पुराणों को पढ़ा करते थे। वे कभी भी मेरी तांत्रिक कुंडलिनी के बारे में नहीं जान पाए, और न ही उन्होंने उसके लिए कोई स्वैच्छिक प्रयास ही किया। मैं केवलमात्र उनकी कंपनी / संगति के कारण ही सहजता से उनकी सहायता प्राप्त कर पाया, अर्थात उनसे कभी सहायता नहीं माँगी। यही सद्संगति की महान महिमा है।

**कुण्डलिनी योग में क्या-क्या खतरे हैं?**

हां, कुंडलिनी विकास के दौरान के अंतरालों में अवसाद के एपिसोड / दौर आते रहते हैं। उस समय मैं लगभग 17-18 वर्ष का था, जब मेरी पहली कुंडलिनी पूरी चमक में थी, जिसे मैंने पहले ही "योगी की प्रेम कहानी" में साझा किया है। जब वह कुंडलिनी फल परिपक्व हो गया और मेरे दिमाग के पेड़ से टूटने के लिए तैयार था, तो मुझे गंभीर अवसाद अनुभव हुआ। उस कुंडलिनी से जुड़ी दुनिया व उसकी वस्तुएं-भावनाएं, सबकुछ गायब हो रही थीं। मैं एक nonliving stump / निर्जीव स्टंप सा बन रहा था। तब उन्हीं आध्यात्मिक बूढ़े आदमी ने मुझे समर्थन दिया और मुझे एक सचेत सांस प्रदान की, जो कि उनके दिव्य व्यक्तित्व से उत्पन्न हो रही थी। अतः स्वतोस्वाभाविक रूप से मुझे उस समय कोई अवसाद नहीं हुआ था, अन्यथा वह आत्महिंसक रूप से अवसादग्रस्त होने के लिए अनुकूल स्थिति थी। इन उपरोक्त सभी कारणों से मुझे अपनी नींद की क्षणिक आत्मज्ञान-झलक मिली। वास्तव में यह किसी के अपने आध्यात्मिक आयाम में अवसाद नहीं होता है। यह केवल सामान्य भौतिक आयाम में ही अवसाद होता है। तो जब ऐसा व्यक्ति सामान्य या द्वैतभाव से भरे आयाम वाले लोगों के साथ मिश्रित होने की कोशिश करता है, तो केवल उन लोगों के

साथ ही उदास महसूस करता है, और साथ में वे विपरीत आयाम वाले संगी-साथी भी वैसी ही उदासी महसूस करते हैं। तो उस स्तर पर गुरु या अन्य लोगों की आध्यात्मिक कंपनी / संगति के माध्यम से अपनी उदासी / अपने अवसाद को भगाना और अंततः आत्मज्ञान के लिए अपने आध्यात्मिक / अद्वैतमयी आयाम को विकसित करना आवश्यक होता है।

क्षणिक आत्मज्ञान के बाद, वही कुंडलिनी फिर से बढ़ने लगी , जो मुझे एक सचेत जीवन दे रही थी , क्योंकि मेरा सबकुछ उस कुंडलिनी से जुड़ा हुआ था, और उसके बिना जीवन को पूरी तरह से सही -सलामत बना कर रखना मेरे लिए संभव नहीं था। 5 साल की वृद्धि के बाद वह फिर से पक गई, और दूर हटने लगी। मुझे फिर से एक वैसा ही अवसादग्रस्त एपिसोड मिला, और वह पिछले समय के मुकाबले मुझे बहुत भारी दिखाई दिया, क्योंकि मैं उस समय एक पूर्णवेग से दौड़ते हुए कामगार / पेशेवर चरण में था। मेरे पिता ने मुझे उस समय मुझे अंधेरी रात के बाद सूर्योदय की वास्तविकता बताते हुए नियंत्रित किया। वास्तव में , सूर्योदय लगभग 4-6 महीने बाद आया, जब कुंडलिनी फिर से मुझे शानदार जीवन देने के लिए शानदार ढंग से लौट आई। वह अवसाद गंभीर इसलिए था, क्योंकि उस समय मेरी युवावस्था की हार्मोनल प्रणाली परिपक्व हो रही थी , और मेरी भविष्यसम्बंधित व यौनसाथीसम्बंधित चिंताओं को ट्रिगर / चलायमान कर रही थी। लेकिन मुझे उस चरण में न तो कुंडलिनी -जागृति और न ही आत्मज्ञान मिला। शायद मेरी कुंडलिनी को उन आध्यात्मिक बूढ़े आदमी की तरह बेहतर हैंडलर / नियंत्रक नहीं मिल सका। वैसे फिर भी मेरा भौतिक जीवन पूर्णरूप से खिलता हुआ, आगे बढ़ना प्रारम्भ कर चुका था।

इसका मतलब है कि कुंडलिनी आध्यात्मिक प्रगति के दौरान बार-बार बढ़ने, परिपक्व होने और गिरने की प्रक्रिया दोहराती रहती है। इसलिए यदि स्थिति अनुकूल हो, तो वह अपनी जागरूकता या आत्मज्ञान की , झलक के बाद झलक प्रदान करती जाती है। अन्यथा वह बारी-२ से अवसादग्रस्त जीवन के एपिसोड के बाद उत्तेजित जीवन के एपिसोड के रूप में अकेले ही ट्रैवर्स / यात्रा करती रहती है। वह कुण्डलिनी 4-6 महीने के छोटे चरण के लिए अपने धारक व्यक्ति को उदास / अवसादग्रस्त करती है, ताकि उसे आत्मज्ञान के सुनहरे मौके को पाने में सक्षम बनाया जा सके, ज्यादा समय के लिए नहीं, क्योंकि कुण्डलिनी सब कुछ समझती है। इसलिए उस गहन अवसादग्रस्त चरण के दौरान यात्राओं व अन्य मनोरंजक गतिविधियों का आनंद उठाना चाहिए, जैसा कि दूसरे अवसादग्रस्त एपिसोड के दौरान मैंने किया था। उनसे आत्मज्ञान को रोका नहीं जा सकता है, बल्कि इसके बजाय उनसे नए कुंडलिनी हैंडलर (प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष) को प्राप्त करने की संभावनाओं में काफी वृद्धि हो सकती है।

अब आश्चर्य देखें। मैं शादी कर चुका था, और मेरी पत्नी ने मेरे दिमाग में यौनप्रेम-संबंध से उत्पन्न उस स्त्री-जाति की कुंडलिनी को प्रतिष्ठित होने की अनुमति नहीं दी। मैं कुंडलिनी की आदत से विवश था, जैसे कि एक पेयप्रेमी पेयपदार्थ की आदत से विवश होता है। अतः उस आध्यात्मिक बूढ़े आदमी के रूप की दूसरी कुंडलिनी, जो मेरे दिमाग के कोने में पहले से मौजूद थी, वह सामने आई, और मेरे अद्वैत-दृष्टिकोण की थोड़ी सी सहायता के साथ उसने सहजता से बढ़ना शुरू कर दिया। उसे पूरी तरह से बढ़ने में लगभग 15 वर्षों की लंबी अवधि लग गई , क्योंकि पूर्व की कुण्डलिनी की तरह वह एक विपरीतलिंग -व्यक्ति की कुण्डलिनी नहीं थी , इसलिए उसे पहली वाली स्थिति के जैसे प्रचंड यौनाकर्षण का लाभ नहीं मिल रहा था , और मैं भी शक्तिशाली मानी जाने वाली बैठकपूर्ण कुण्डलिनीध्यान-साधना के साथ उसे विकसित नहीं कर रहा था, अपितु कामकाजी अद्वैतभाव के साथ ही उसे विकसित कर रहा था। फिर तांत्रिक कुंडलिनीयोग के माध्यम से उस कुण्डलिनी ने जागृत होने के लिए अंतिम छलांग कैसे लगाई , वह आप सब जानते हैं। फिर जागने के बाद अचानक ही कुंडलिनी -पानी ठंडा हो गया। फिर मैंने बैठकर किए जाने वाले कुंडलिनीयोग - ध्यान और तांत्रिक योग तकनीक के साथ फिर से उसे गर्मी देना शुरू कर दिया। अब लगभग डेढ़ साल बीत चुके हैं , और वह वाष्पीकरण / जागरण के लिए पूरी तरह से गर्म व तैयार है, इसलिए मुझे कुछ-२ अवसाद पुनः महसूस हो रहा है। लेकिन मैं उस कुण्डलिनी-जल को ध्यान-साधना से उबालते ही जा रहा हूं, अन्यथा वह एक और आत्मझलक की उम्मीद में समय से पूर्व भी ठंडा

हो सकता है। यह बैठकपूर्ण और तांत्रिक कुण्डलिनीयोग का विशेष लाभ है कि यह कुंडलिनी को उबालने के लिए बहुत तेजी से काम करता है, और जब तक चाहो तब तक कुण्डलिनी-जल को निरंतर उबालते हुए रख सकता है।

यह मानव जीवन है। यह इस तरह से चलता रहता है, और चलता रहता है ---- + -

कुंडलिनी योग से अन्य खतरे विशेष रूप से सिद्धासन से घुटने के जोड़ का दर्द है। इसलिए साधक को अपनी सीमाएं समझनी चाहिए। अगर घुटने का दर्द महसूस होता है , तो स्थिर बैठने के लिए आधे सिद्धासन / अर्धसिद्धासन का उपयोग किया जाना चाहिए। एक उचित मोटाई का और आरामदायक तकिया कूल्हे के नीचे रखा जाना चाहिए ताकि टांगें आगे की ओर उतराई में हों, साथ में तकिये का आवरण / गुलाफ फिसलन वाला न हो। यह जल्द ही घुटने के तनाव से राहत देता है। समस्या को तब भी महसूस किया जा सकता है, अगर योग पूर्ण पेट के साथ किया जाता है, या खाने के बाद कम से कम चार घंटे का या कुछ पीने के बाद कम से कम एक घंटे का गैप / अंतर नहीं रखा जाता है। नियमित कुंडलिनीयोग अभ्यास की सहायता से उन हिस्सों में कुंडलिनी के ध्यान में पर्याप्त भाग लिए बिना , बहुत लंबे समय तक महत्वपूर्ण तरल पदार्थ के अभ्यासरहित प्रतिधारण के कारण तांत्रिक योगी अपने निजी हिस्सों के आसपास अधिक दबाव का अनुभव कर सकते हैं। जहां भी कुंडलिनी का ध्यान किया जाता है, वह शरीर का हिस्सा या बिंदु रक्त की शक्ति से आपूरित हो जाता है। यही आध्यात्मिक उपचार / दर्द की राहत का आधार है। किसी भी व्यक्ति को अपनी सीमाओं को समझना चाहिए , और योग-प्रक्रियाओं में से किसी को भी अपनी सुरक्षापूर्ण सहनशीलता की सीमा को पार करके नहीं करना चाहिए। आज मानव जाति विकास के इस तरह के चरण में है कि मनुष्य को अपने आध्यात्मिक विकास के लिए आध्यात्मिक ऊर्जा में परिवर्तित यौन ऊर्जा की आवश्यकता होती है। संभवतः विकास के दौरान एक समय ऐसा आएगा, जब ऐसी कोई आवश्यकता नहीं होगी, और उसके पास अपनी आध्यात्मिक ऊर्जा सीधे ही उपलब्ध होगी। यह तथ्य योगी श्री गोपीकृष्ण के अवलोकन के करीब है। उस सुनहरे समय तक के लिए , इसका विकल्प केवल कुंडलिनी मशीन ही दिखाई देता है, जिसे मानव जाति को निरंतर बनाए रखने के लिए खोजा जाना चाहिए , और बहुतायत से उसका उपयोग किया जाना चाहिए।

अगर कुंडलिनी के लक्षण बहुत असहनीय हैं, तो कुंडलिनी की ओर ध्यान कम किया जाना चाहिए , पूरी तरह से बंद नहीं किया जाना चाहिए, क्योंकि यह मनोवैज्ञानिक सदमा पैदा कर सकता है। परिस्थितियाँ स्थिर होने के बाद , कुंडलिनी अपने पूर्व के मूल विकास को स्वयं ही वापस प्राप्त कर लेती है। फिर बाद के कुण्डलिनीयोग -अभ्यास को स्थिति के अनुसार एडजस्ट / समायोजित किया जा सकता है।

कुंडलिनी की अति-गतिविधि अस्थायी / आते-जाते सिर-दबाव, कम्पन मुख्य रूप से हाथों में कंपकंपी के रूप में दिखाई देती है। दरअसल ये लक्षण हानिकारक नहीं होते हैं , लेकिन यह सरल कुंडलिनीयोग के माध्यम से उन लक्षणों को नियंत्रित करने में असमर्थता है, जो कुछ हल्के-फुल्के हानिकारक प्रभाव पैदा कर सकती है। दरअसल, तांत्रिक यौन-ऊर्जा बहुत कठोर / तूफानी होती है, और वह सभी कुंडलिनी के लक्षणों को अच्छी तरह से संभाल सकती है , यहां तक कि कुण्डलिनी-जागारण को भी, सामाजिक, कार्यात्मक और आनंदपूर्ण वातावरण के साथ।

**क्या आप मानते हैं कि ध्यान आपको कोई भौतिक (आध्यात्मिक नहीं) शक्ति देता है? यदि ऐसा है, तो मुझे आपके अनुभवों के बारे में पढ़ना अच्छा लगेगा।**

हरगिज नहीं। मुझे कोई दिव्य शक्ति नहीं मिली , इसके बजाय मुझे अपनी झलक -आत्मप्रबुद्धता के बाद भौतिक समस्याओं का सामना करना पड़ा। यह आत्मज्ञान की गंभीर भौतिक कमियों को इंगित करता है। मैं अकेलेपन, संचारहीनता व इच्छाओं की कमी

को पसंद करने लगा। मैंने कुछ भी सेवा-सामग्री प्राप्त करने के लिए बलपूर्वक श्रम से परहेज किया। मैं आतंरिक प्रेरणा से, सहजता से कुछ रहस्यमय घटित होने की प्रतीक्षा कर रहा था, जो मुझे मेरे लिए सबसे उपयुक्त प्रदान करती। मुझे नहीं पता कि वैसा हुआ या नहीं। दुनिया भर में मुझे एक लीचर / विश्रामभोगी होने के रूप में देखा जा रहा था। बुराई से भरे / द्वैतभाव के लोग, मुख्य रूप से आयु / जीवन में अपरिपक्व और भौतिक अहंकार से भरे हुए, मुझसे स्पष्ट या अस्पष्ट / अप्रत्यक्ष रूप से घृणा करने लगे थे, क्योंकि या अंधेरा प्रकाश से सदैव नफरत करता है। यद्यपि मैं उन सच्चे योगियों के साथ आराम व सहजता महसूस कर रहा था, जो शांतिपूर्ण / संतुष्ट, पंडित-प्रकार व अधिमानतः उम्र के पुराने थे। अभौतिकवादी / अध्यात्मवादी और वैदिक हिंदू प्रकार के लोगों ने मुझे पसंद किया, और मैंने उन्हें। मेरे अवचेतन मन ने मेरी इच्छाओं और मेरे प्रयासों के बिना ही मेरे लिए हर भौतिक लाभ की उम्मीद की। यह आत्मज्ञान का एक अजीब सा दुष्प्रभाव है। मैंने निश्चित रूप से अपने लिए सर्वोच्च स्थान की तरह एक आध्यात्मिक सुप्रीम / सर्वोच्च की पदवी की भी उम्मीद की, जहां मैं निरंतर रूप से भगवान के प्यार में डूबा रह सकता था, महान योगियों की कंपनी / संगति कर सकता था, और इच्छुक साधकों को आध्यात्मिक मार्गदर्शन प्रदान कर सकता था। सांसारिक भोग की थोड़ी सी भी भीड़ के साथ, मैं अपनी आत्मप्रबुद्ध-स्थिति को कम या अधिक रूप से खोने का अनुभव करता था। इसलिए अपने आत्मज्ञान के बाद मुझे पूर्णता के प्रवेशद्वार के रूप में केवल सांसारिक त्याग ही दिखाई दिया। लेकिन सच्चाई यह है कि कोई भी सोते कुत्ते की परवाह नहीं करता है। मुझे लगता है कि पूर्ण त्याग के मार्ग पर आत्मप्रबुद्ध प्राणियों को मार्गदर्शित करने के लिए प्राचीन भारत की प्रथाएं सही थीं। उनके अंदर आत्मज्ञान की स्थिति को हमेशा ताजा / पूर्णतः अविस्मृत रखने के लिए और समाज के कल्याण के लिए उस स्थिति का लाभ उठाने के लिए ही वे त्याग-प्रथाएं प्रचलित थीं। क्योंकि यह पूर्णतः सत्य है कि जो चाहे सावधानी बरती जाए, सांसारिक व्यवहार से आत्मज्ञान धूमिल हो ही जाता है। मैंने उपरोक्त सभी सुविधाओं को पाने के लिए खुद को अधिकारी / पात्र माना, क्योंकि मैंने सोचा था कि समस्त विश्व में कोई भी मेरे अलावा उस सबसे ऊपर के अनुभव / पूर्ण आत्मज्ञान की झलक को प्राप्त नहीं कर सका था। यह मेरी अद्भुत और इतनी मुश्किल कामयाब का अद्भुत विश्वास था। गजब का आत्मविश्वास था। मन आसमान से भी ऊपर होता था, जहाँ तक किसी की भी पहुँच नहीं है उसके सिवाय। लेकिन सब कुछ सांसारिक माया ने, पूरी सावधानी बरतने के बाद भी भुलवा दिया। रहस्यात्मक अनुभव हैं प्रेमयोगी वज्र के।

अब, मैं ग्राइंडर / पिष्टक के दो पहियों के बीच आ गया हूं, [ऊपरी पहिया आत्मज्ञान के रूप में, और भौतिकवाद के रूप में निचला पहिया] और अपने आत्मज्ञान को भूल गया हूँ। मैंने अपने आत्मज्ञान के कारण कभी भी कोई भौतिक शक्ति / दिव्य शक्ति महसूस नहीं की। यद्यपि आज भी मुझे अपने आत्मज्ञान का स्मरण नहीं है, लेकिन मुझे सब कुछ हासिल हो गया है, मैंने करने योग्य सब कुछ कर लिया है, और ज्ञात होने योग्य मुझे सबकुछ ज्ञात हो गया है; ऐसी अजीब सी और अवचेतनमन द्वारा अतिसूक्षम / अप्रकट / सहज रूप से अभिव्यक्त आत्मसंतुष्टि रहती है। हालांकि मैंने कुछ अलग या नया हासिल नहीं किया था, लेकिन मैंने स्वयं को ही केवल जाना था, जिसके बारे में मैं पहले अनजान था।

**वर्तमान में कुछ आत्मप्रबुद्ध गुरु कौन हैं जो शिष्यों को अपने अधीन लेते हैं और उन्हें आध्यात्मिक मार्ग में मार्गदर्शन कराते हैं?**

वास्तविक गुरु तो उनके आत्मज्ञान के 3 वर्षों के भीतर, अधिमानतः एक ताजा आत्मप्रबुद्ध व्यक्ति ही हैं। हालांकि यह पता लगाना सबसे मुश्किल है, क्योंकि ऐसा व्यक्ति कभी भी अपने आत्मज्ञान के बारे में नहीं बोलता है, विशेषतः जब तक कि बार-बार भक्ति / सहानुभूति के साथ नहीं पूछा जाता। उसे प्रसन्न करना भी सबसे कठिन है, क्योंकि वह किसी दूसरे के दिल को उसके खुद से भी ज्यादा पढ़ सकता है। हालांकि, अगर वह प्रसन्न हो जाता है, तो उसकी एकमात्र सच्ची मुस्कान या उसका सच्चा आशीर्वाद किसी के आत्मज्ञान के लिए पर्याप्त होता है, बेशक उसमें कुछ देर लग जाए। आमतौर पर, एक व्यक्ति श्री गोपी कृष्ण और श्री रमन महर्षि की तरह, अपने आत्मज्ञान के लगभग 20 साल गुजर जाने से पहले जनता में अपनी आत्मप्रबुद्धता को घोषित नहीं कर सकता।

हालांकि, उस समय उसकी आत्मप्रबुद्धता की शक्ति इतनी कमजोर हो चुकी होती है कि वह केवल हल्के ढंग से ही औरों का मार्गदर्शन कर सकता है, संभवतः किसी को चमत्कारिक रूप से आशीर्वाद नहीं दे सकता।

**इधर-उधर घूमने वाले दिमाग पर नियंत्रण और शांति कैसे प्राप्त करें?**

बहुत अच्छा सवाल किया है। बचपन से ही मेरा दिमाग इधर उधर घूमने वाला हुआ करता था , क्योंकि मैं एक मस्त माहौल में पला बढ़ा था। पर घर के व आसपास के वैदिक -पौराणिक / आध्यात्मिक वातावरण के कारण मेरे दिमाग में एक लगाम लगी रहती थी, जिससे वह द्वैतपूर्ण व उचाट नहीं बन पाता था अधिकांशतः। फिर मुझे घर से दूर रहना पड़ा बड़े होकर। दिमाग की आदत तो वैसी ही थी उछल कूद वाली , पर उसे नियंत्रित करने वाला आध्यात्मिक माहौल नई जगह पर नहीं था। इसलिए मैं परेशान रहने लगा। फिर शरीर सम्बन्धी पढ़ाई करते हुए मेरे मन में उससे एक अद्वैतपूर्ण व अनासक्तिपूर्ण दर्शन बनाने की सूझी। मैंने वह इच्छा प्रेमयोगी वज्र को बताई , जो मेरा आत्मीय मित्र था। वह दर्शन की रचना करने बैठ गया , और थोड़ी बहुत शरीरविज्ञान की जानकारी मुझसे लेकर उसने वह दर्शन पुस्तक रूप में बना दिया, जिसका नाम उसने रखा, "शरीरविज्ञान दर्शन- एक आधुनिक कुंडलिनी तन्त्र (एक योगी की प्रेमकथा)"। पहले तो मैं उसे पढ़ने से बहुत हिचकिचाया, पर एक बार पढ़े जाने पर ही वह दर्शन मेरे दिमाग में बहुत अच्छी तरह से बैठ गया। उस हरफनमौला प्रेमयोगी वज्र ने मुझे भी अपने जैसा तांत्रिक बना दिया था। चलो खैर समय बीतता गया। कालांतर में मुझे महसूस हुआ कि उस तांत्रिक पुस्तक के वाक्य मेरे दिमाग को नियंत्रित कर रहे थे, मुझे अद्वैतपूर्ण व अनासक्तिपूर्ण बना रहे थे, मेरी कुण्डलिनी को पुष्ट कर रहे थे और लौकिक कार्यों में भी मेरी सहायता कर रहे थे। वे चमत्कारी रूप से भी मेरी अनेक अनजानी मुसीबतों से रक्षा कर रहे थे। तब जाकर मुझे उस तांत्रिक पुस्तक के महत्त्व का पता चला, और मैंने उसे सार्वजनिक करने में प्रेमयोगी वज्र की सहायता की। जब मेरी कुण्डलिनी उस दर्शन के प्रभाव से बहुत ज्यादा बढ़ गई थी, तब मैं गहन तांत्रिक कुंडलिनी साधना के लिए घर से बहुत दूर एकांतवास में चला गया। कुंडलिनी योग की ध्यान साधना से मेरा दिमाग और अधिक नियंत्रित या विचारशून्य हो गया, और साथ में मेरी कुंडलिनी भी जागृत हो गई। अब में कुंडलिनी योग से व शरीरविज्ञान दर्शन, दोनों से ही अपने दिमाग को नियंत्रित रखता हूँ। एक बार मेरे पुराने घर में उस रहस्यमयी व घुमंतू प्रकार के प्रेमयोगी वज्र नामक अर्धविक्षिप्त / ध्यानयोगी (लगता है, उसने यह नाम बाद में बदल कर रखा हो, पर पक्का पता नहीं क्योंकि उसने उसे अपना वास्तविक नाम ही बताया ) जैसे व्यक्ति का फोन आया, पर मैं घर पर नहीं था उस समय और न ही घर वालों ने उसका फोन नंबर नोट करके रखा। उसके बाद कुछ पता नहीं कि वह कहाँ है। वास्तव में सारी उपलब्धियां, विशेषकर आध्यात्मिक उपलब्धियां उसी की ही तो हैं। उसने तो मुझसे इतना तक कहा था कि तू मेरी सभी उपलब्धियां अपने नाम कर देना, क्योंकि उसे मशहूरी प्राप्त करने का कोई शौक नहीं था। परंतु मुझसे जितना हो सकता है , मैं उसकी सारी उपलब्धियां उसके नाम करता हूँ। यद्यपि कई बार ध्यान न रहने से या अन्य कानूनी / नियमगत अड़चनों के कारण, उसकी उपलब्धियों को अपने नाम भी कर लेता हूँ।

**क्या आप अपने आत्मज्ञान के बारे में कुछ बताना चाहेंगे?**

अवश्य। यह लगभग 25 वर्ष पूर्व की घटना है। मैं मीठी निद्रा में एक स्वप्न देख रहा हूँ कि मैं अपने घर से लगभग २०० मीटर नीचे, घाटी की नदी के ऊपर बने हुए एक पुल पर खड़ा हूँ। तभी मैंने अचानक अपने को पूरा खुला हुआ अनुभव किया और मेरी अन्धकार से भरी आत्मा में अचानक प्रकाश छा गया। ऐसा लगा, जैसे कि मेरी आत्मा एक जकड़न से मुक्त हो गई। मन का प्रकाश जैसे आत्मा में फैल गया था। मैंने नदी में बहते जल को देखा। वह वैसे ही रूप -रंग का था, जैसा कि होता है, परन्तु वह मुझे अपनी आत्मा व पुल से अलग नहीं लग रहा था। पुल भी वैसा ही था, पर अनुभव-रूप में मेरी आत्मा व नदी-जल से अलग नहीं था। नदी से दूसरी ओर, सामने एक पहाड़ था, जिसका लगभग २० मीटर का मलबा, कई दिनों पहले, निरंतर हो रही भारी वर्षा के कारण

गिरकर, नदी को संकरा किये हुए था। वह मलबा चमत्कारिक रूप से सीधे ही नीचे फिसला था , जिससे उसपर उपस्थित सभी पेड़-पौधे भी जीवित व सुरक्षित थे। उपरोक्त दिव्य, विचित्र व आत्मज्ञान से भरे स्वप्न में; मैंने उसकी ओर भी देखा, तो उस सब का अनुभव भी अलग नहीं था। फिर मैंने अपनी दृष्टि को ऊपर उठा कर, आसमान में चमकते हुए महान सूर्य को देखा। उसका अनुभव भी सभी के जैसा था और यहाँ तक कि चमक भी सभी के जैसी ही थी। इस सारे घटनाक्रम का अनुभव लगभग ५ -१० सैकेंड में ही हो गया था। उस समय मैं परमानंद से ओत-प्रोत था। मुझे उस अनुभव में वह सभी कुछ मिल गया, जो कि मिलना संभव है। उन चंद क्षणों के लिए जैसे मैं संपूर्ण ब्रम्हांड /सृष्टि/अंतरिक्ष का राजा / परमदेवता-सदृश बन गया था। उस अनुभव में रात(अंधकार) और दिन(प्रकाश) जुड़े हुए थे। उस अनुभव में प्यार-घृणा, दोनों जुड़े हुए थे। इसका अर्थ है कि उस अनुभव में सभी कुछ विद्यमान था। वह एक पूर्ण अनुभव था। अपनी आत्मा के उस पूर्ण अनुभव -सागर में मुझे लग रहा था कि जैसे नदी , पुल, सूर्य, पहाड़ आदि के रूप में लहरें उठ रही थीं, जोकि उस एकमात्र अनुभव-सागर से अलग नहीं प्रतीत हो रही थीं। अगली सुबह जब मैं अपनी शय्या से ऊपर उठा; तो मैंने अपने को पूर्ण, पूर्णकाम, आप्तकाम, नवजात-बालक सदृश, तनाव-रहित, चिन्तारहित, भयरहित, शांत, आनंदमय व इच्छाहीन पाया, तथा अपने को अपने स्वाभाविक आत्मरूप में प्रतिष्ठित महसूस किया। ऐसा लगा , जैसे कि मैंने अपने-आप को अब वास्तविक रूप में पहचाना है और अज्ञात समय से चली आ रही जिंदगी की दौड़ को पूरा कर लिया है। मुझे ऐसा लगा कि जैसे कभी अपने घर से भटका हुआ, अब मैं अपने वास्तविक घर में पहुँच गया हूँ। उस अनुभव ने मेरे जीवन को एकदम से, पूर्णतया व सकारात्मक रूप से परिवर्तित कर दिया।

स्पष्टीकरण- आम अवस्था में अपना आपा अर्थात आत्मा एक गहरे अंधेरे से भरे कमरे की तरह होता है , और सांसारिक/मानसिक दृश्य, उस अंधेरे कमरे के चलचित्रपट पर दौड़ रहे प्रकाशमान दृश्य की तरह होते हैं। उस आत्मज्ञान के समय वह आत्मा रूपी अँधेरा कमरा अचानक व एकदम से प्रकाशमान हो गया , जिससे कमरे/आत्मा व चलचित्र दृश्य /मन-संसार के बीच का अंतर समाप्त हो गया और वे सभी एक जैसे दिखने लगे।

वास्तव में हमारी अपनी अंधकारमयी आत्मा सभी बुराइयों के रूप में विद्यमान है। हमारी चमकदार चित्तवृत्तियाँ/संकल्प-विकल्प सभी अच्छाइयों के रूप में विद्यमान हैं। जब आत्मा व चित्तवृत्तियाँ एकसमान चेतना व प्रकाश से युक्त अनुभव होती हैं , तब उपरोक्त आत्मजागरण के अनुभव के अनुसार अपनी आत्मा में अच्छाइयां व बुराइयां एकसाथ ही चमत्कार रूप से अनुभव होती हैं।

किसी भी ज्ञान/वस्तु/कर्म/फल की अभिव्यक्ति का आधार चित्तवृत्तियाँ ही तो हैं। जिस समय आत्मा जागृत होती है , उस समय सभी चित्तवृत्तियाँ उससे अलग नहीं, अपितु उसी की विविध आकार-प्रकार की हलचलें जान पड़ती हैं, जैसे कि सागर में विविध प्रकार की तरंगें। इसी कारण से प्रेमयोगी वज्र को लगा कि उसने सभी कुछ पा लिया था, व सभी कुछ कर लिया था।

परमदेवता को ही सभी कुछ सदैव प्राप्त होता है, व सभी कुछ उसने सदैव किया हुआ होता है; तभी तो वह अपने बनाए हुए जगत में कोई स्वार्थबुद्धि नहीं रखता। क्योंकि प्रेमयोगी वज्र को 10 सेकंड की यह अनुभूति हुई कि उसने सभी कुछ प्राप्त कर लिया है , और सभी काम कर लिए हैं; इसलिए उसे लगा कि वह उस 10 सेकंड के लिए परमदेवता बन गया था। फिर भी, उसे उन चंद क्षणों के लिए भी ईश्वर नहीं कहा जा सकता, क्योंकि किसी के भी लिए भी ईश्वर बनना असंभव है, तभी तो उसने उन चंद क्षणों के लिए ईश्वर-सदृश / परमदेवता-सदृश ही बोला है, ईश्वर नहीं। यद्यपि उसे ईश्वर का पुत्र जरूर कहा जा सकता है। समस्त स्थूल सृष्टि ईश्वर के अन्दर, सागर में तरंगों की तरह ही विद्यमान है। किसी के मन में जो कुछ भी है , वह स्थूल सृष्टि का प्रतिबिम्ब ही है। इसलिए जीव के मन को सूक्ष्म सृष्टि भी कह सकते हैं। क्योंकि प्रेमयोगी वज्र ने अपने अन्दर (अपनी आत्मा के अन्दर) सूक्ष्म सृष्टि

को, सागर में तरंगों की तरह अनुभव किया, स्थूल सृष्टि को नहीं, इसलिए वह ईश्वर का पुत्र या प्रतिबिम्ब ही कहलाया। इसीलिए वह शक्तियों के मामले में ईश्वर के सामने नगण्य ही था, और एक आम आदमी से बढ़कर कुछ भी नहीं था।

प्रेमयोगी वज्र ने आत्मज्ञानावस्था को द्वैत से भरे लोगों के लिए क्रोधपूर्ण पाया। ऐसा इसलिए है, क्योंकि क्षणिकात्मज्ञान की झलक के बाद, उन्होंने द्वैतवादी लोगों को अपने से भयभीत जैसा और अपने प्रति घृणायुक्त जैसा पाया , क्योंकि वे उनकी प्रबुद्ध आत्मस्थिति में अंधेरे जैसे का अनुभव करते थे। इसी प्रकार , उन्होंने प्रबुद्ध आत्मराज्य को वास्तविक अद्वैतवादी लोगों के लिए आशीर्वाद देने वाले के रूप में पाया। ऐसा इसलिए है, क्योंकि उनकी क्षणिकात्मज्ञान की झलक के बाद, उन्होंने अद्वैतवादी लोगों को अपने से प्यार करने वाले के रूप में और अपने प्रति आकर्षित होने वाले के रूप में पाया। वे अपने अद्वैतमयी दृष्टिकोण के स्तर के अनुसार प्रबुद्ध आत्मज्ञानराज्य में थोड़े अंधेरे से लेकर शून्य अंधेरे तक का अनुभव करते थे।

**क्या आप अपने कुण्डलिनी-जागरण (पूर्ण समाधि) के बारे में कुछ बताना चाहेंगे?**

अवश्य, क्यों नहीं? यह लगभग २ वर्ष पूर्व की घटना है। मैं लगभग 18 सालों से अद्वैत(मुख्यतः अद्वैतपरक शविद अर्थात शरीर विज्ञान दर्शन से प्राप्त, कुछ सनातन धर्म की संगति से) का पूर्ण व्यावहारिकता व कर्मठता से युक्त सांसारिकता के साथ अभ्यास , लगभग 10-11 सालों से अनियमित व अपूर्ण(बिना केन्द्रित ध्यान/focused concentration के) योगाभ्यास ( इन दोनों ही प्रयासों/अभ्यासों से मेरी कुण्डलिनी मेरे मस्तिष्क में आधार स्तर पर जीवित रहती थी ); तथा एक साल से, एक ऑनलाइन कुंडलिनी फोरम पर रहते हुए, अपने वास्तविक घर से बहुत दूर, शान्त व तनावमुक्त स्थान पर, महान मैदानों व गगनचुंबी पर्वत श्रृंखलाओं के जंक्शन के पास, ऋषिकेश / हरिद्वार की तरह के प्राकृतिक शांतिदायक स्थान पर नियमित व समर्पित रुप से उपरोक्त अतिपरिचित वृद्धाध्यात्मिक पुरुष (गुरु) के मानसिक चित्र रूपी कुण्डलिनी का ध्यान करता हुआ, कुण्डलिनीयोग का अभ्यास कर रहा था, जिससे मेरी कुण्डलिनी, और अधिक परिपक्व हो गई थी; तथा अन्त के एक महीने से तांत्रिक विधि /प्रत्यक्षयौनयोग (लगभग प्रतिदिन/निरंतर) को भी उपरोक्त साधना के साथ जोड़कर, अपनी कुण्डलिनी को अत्यधिक परिपक्व व ऊर्ध्वगामी बना रहा था। मैं बहुत दिनों के बाद, बहुत लंबी यात्रा करके, अपने नए व व्यक्तिगत वाहन (अत्याधुनिक विशेषताओं सहित व एक मानवीय वाहन-निर्माता संगठन से खरीदा गया) से, अत्याधुनिक व सुविधासंपन्न सड़क मार्ग से सपरिवार घर आया हुआ था। तभी एक दिन मैं एक समारोह में एक कुर्सी पर बैठा था। साधना के शांतिदायक प्रभाव के कारण मेरी दाढ़ी कुछ बढ़ी हुई थी और उसके कुल बालों में से लगभग 30% बाल सफेद नजर आ रहे थे। उस समारोह में मेरा हृदय से स्वागत हुआ था। वहां पर मुझे अपने लिए चारों ओर विशेष प्रेम व सत्कार का अनुभव हो रहा था। समारोहीय लोगों के साथ जुड़ी हुई बचपन की मेरी यादें जैसे तरोताजा हो गयी थीं। मैं अपने को खुला हुआ, सुरक्षित, शांत, तनावरहित, मानसिकता से पूर्ण(mindful), अद्वैतशाली व मानसिक कुण्डलिनी-चित्र के साथ अनुभव कर रहा था। मेरी कुण्डलिनी से सम्बंधित लोग वहां पर उपस्थित थे व वातावरण -माहौल भी मेरी कुण्डलिनी से सम्बंधित था। खड़ी व छोटी पहाड़ी पर बना वह घर जैसे चिपका हुआ सा लगता था। चहल -पहल व रौनक वहां पर लगातार महसूस हो रही थी। समारोहीय संगीत(आधुनिक प्रकार का) भी मध्यम स्तर पर बज रहा था, जिसमें गायक के बोल (lyrics) स्पष्ट नहीं सुनाई दे रहे थे। उससे वह संगीत एक प्रकार का संगीतबद्ध शोर ही लग रहा था। बहुत अच्छा लग रहा था। चिर-परिचित लोगों के खुशनुमा चेहरे जैसे यहाँ -वहाँ उड़ रहे थे व सीढ़ियों पर ऊपर -नीचे आ-जा रहे थे। मैं बीच वाली मंजिल की बालकनी में था। एक कमरे में कुछ सुन्दर व तेजस्वी स्त्रियों का समूह नृत्य -गान में व्यस्त था। कभी एक-२ करके, कभी दो-२ के समूह में और बहुत विरले मामले में तीन-२ के समूह में वे महिलाएं बारी-२ से उठकर गाने वाली 20-25 महिलाओं के घेरे के बीच में आतीं और अपने नृत्य-कौशल का प्रदर्शन करतीं। मेरे सामने वाली, हरी-भरी व रौनक से युक्त एक लम्बी, एकसमान व मध्यम ऊँचाई की पहाड़ी पर; लगभग सिधाई में, पर्वत-शिखर से लगभग एकसमान नीचाई पर बनी व उस घर से लगभग

100 मीटर की हवाई दूरी पर बनी एक सड़क उस घर की उंचाई के स्तर पर थी और वहां से यातायात के साधनों का शोर भी मध्यम स्तर पर सुनाई दे रहा था। उस पहाड़ी पर स्थित सूर्य के मुंह की लाली पूरे दिन की थकान के कारण बढ़ती ही जा रही थी, जैसे कि वह अपने कर्तव्यवहन(duty) के पूरा होने का इंतजार बड़ी बेसब्री से कर रहा था। मेरा बहुत समय बाद मिल रहा, एक पुराना व कुछ समय पहले ही सेवानिवृत्त सैनिक, मेरे मानसिक कुण्डलिनी-चित्र के भौतिक रूप से सम्बंधित व उसके जैसे ही कर्मठता आदि गुणों से युक्त स्वभाव वाला, मित्र सहित ज्ञाति-भ्राता, हंसमुख व तेजस्वी मुद्रा में जैसे ही अपनेपन के साथ मेरा हालचाल पूछने लगा, वैसे ही मैं भी अपनी ओर से प्रसन्नता प्रदर्शित करता हुआ खड़ा हो गया उसकी प्रसन्नता से भरी आँखों से आँखें मिलाता हुआ, जिससे अचानक ही मैं कुण्डलिनी के विचार में गहरा खो गया और वह उद्दीप्त(stimulate) होकर अचानक ही मेरे पूरे मस्तिष्क में छा गई। मेरा सिर भारी हो गया व उसमें भारी दबाव महसूस होने लगा। मस्तिष्क में वह दबाव विशेष रूप का था, क्योंकि साधारण दबाव तो चेतना को भी दबा देता है, परन्तु वह दबाव तो चेतना(consciousness) को भड़का रहा था। ऐसा लग रहा था, जैसे कि मेरे मस्तिष्क के अन्दर चेतना की नदी (river of consciousness) भंवर के रूप में, पूरे वेग के साथ घूम रही हो और मेरे मस्तिष्क के कण-२ को कम्पित कर रही हो, जिसे सहन करने में मेरा मस्तिष्क अस्मर्थ हो रहा था। वह चेतना का प्रचंड भंवर मेरे मस्तिष्क में, बाहर की ओर एक विस्फोटक दबाव बनाता हुआ प्रतीत हो रहा था। उस चेतना -भंवर(consciousness whirl) को चलाने वाली, मुझे अपनी कुण्डलिनी प्रतीत हो रही थी, क्योंकि वह हर जगह अनुभव हो रही थी। उस तरह की हल्की सी, तूफानी सी, गंभीर व समान रूप की आवाज का अनुभव हो रहा था, जिस तरह की आवाज मधुमक्खियों के झुण्ड के एक साथ उड़ने से पैदा होती है। वास्तव में वह कोई आवाज भी नहीं थी, परन्तु उससे मिलता-जुलता, सन्नाटे से भरा हुआ, मस्तिष्क के एक विचित्र प्रकार के दबाव या कसाव से भरा हुआ, विशाल आत्मचेतना का अनुभव था। वैसा दबाव, जैसा कि शीर्षासन या सर्वांगासन करते हुए मस्तिष्क में अनुभव होता है; यद्यपि वह अनुभव उससे कहीं अधिक दबाव के साथ, उपर्युक्त सन्नाटे के साथ, चेतनापूर्ण, प्रकाशपूर्ण, कुण्डलिनीपूर्ण एवं आनंदमयी था। यदि अपने अन्दर चल रही, सन्नाटे व आवाज, एकसाथ दोनों से भरी हुई सरसराहट जैसी गुप्त हलचल (यद्यपि आवाज नहीं, पर आवाज की तरह) विद्युत्-ट्रांसफार्मर(electric ट्रांसफार्मर) को स्वयं को अनुभव होए, तो वह उसे कुण्डलिनीजागरण के जैसी स्थिति समझे। वह आत्मज्ञान भी नहीं था, अपितु उससे निम्नस्तर का अनुभव था। वह ओम के बीच के अक्षर, "ओ——————-" की एकसमान व लम्बी खिंची हुई आवाज की तरह की अनुभूति थी। संभव है कि ओम का रहस्य भी कुण्डलिनीजागरण में छुपा हुआ हो। दृष्यात्मक अनुभव भी जैसे झुण्ड की मधुमक्खियों की तरह ही, मस्तिष्क को फोड़ कर बाहर निकलने के लिए बेताब हो रहे थे। शक्तिशाली फरफराहट के साथ, जैसे वह अनुभव ऊपर की ओर उड़ने का प्रयास कर रहा था। अतीव आनंद की स्थिति थी। वह आनंद एकसाथ अनुभव किए जा सकने वाले सैंकड़ों यौनसंबंधों से भी बढ़ कर था। सीधा सा अर्थ है कि इन्द्रियां उतना आनंद उत्पन्न कर ही नहीं सकतीं। मेरी कुण्डलिनी पूरी तरह से प्रकाशित होती हुई, सूर्य का मुकाबला कर रही थी। वह प्रत्यक्ष के भौतिक पदार्थों से भी अधिक स्पष्ट, जीवंत व वास्तविक लग रही थी। मेरी आँखें खुली हुई थीं व गंभीरता से नज़ारे निहार रही थीं। जहाँ पर भी दृष्टि जा रही थी, वहीँ पर कुण्डलिनी दृष्टिगोचर हो रही थी। ऐसा लग रहा था, जैसे सभी कुछ कुण्डलिनी के रंग में रंगा हुआ हो। सभी अनुभव एकसमान, परिवर्तनरहित व पूर्ण जैसे लग रहे थे। मेरा अहंकार या व्यक्तित्व पूर्णतया नष्ट हो गया था। मैं अपने स्वास्थ्य के प्रति चिंतित हो रहा था। मुझे अपने व्यक्तित्व का कुछ भी भान नहीं रहा। मेरे साथ में कुर्सी पर बैठे २-३ लोग, आते-जाते कुछ लोग व वह ज्ञाति-भ्राता भी आश्चर्य, शंका व संभवतः तनिक चिंता से मेरी ओर देखने लगे; जिससे मुझे तनिक संकोच होने लगा। हड़बड़ाहट में मैं साथ ही बालकनी की ग्रिल से सटी अपनी कुर्सी पर बैठ गया, और मैंने थोड़ा सिर झुकाते हुए अपने माथे की ऊपरी सीमा को दाएं हाथ की अँगुलियों के अग्रभागों से मध्यम दबाव के साथ दबाते हुए बार-बार मला व आँखों को भींचते हुए अपने व्यक्तित्व में वापिस लौटने का प्रयत्न किया। कुछ प्रयत्न के बाद मेरी कुण्डलिनी मेरे मस्तिष्क से वापिस नीचे लौट आई। कुछ चंद क्षणों के बाद जैसे ही मुझे अपनी भूल का अहसास हुआ, उसी समय मैंने अपनी चमकती हुई कुण्डलिनी को वापिस ऊपर

चढ़ाने का भरपूर प्रयास किया, परन्तु मैं सफल न हो सका, यद्यपि मैंने अपने आप को बहुत अधिक प्रसन्न, तरोताजा, तनावरहित, चिन्तारहित व अनासक्ति/द्वैताद्वैत से संपन्न अनुभव किया। कुण्डलिनीजागरण के उस अनुभव के समय , मुझे अपने चेहरे पर गर्माहट व लाली महसूस हो रही थी। ऐसा अनुभव मुझे अप्रत्यक्षतंत्र /सांकेतिक तंत्रयोग/दक्षिणपंथी तन्त्र के समय भी होता था , जब प्रथम देवीरानी का चित्र मेरे मस्तिष्क में स्पष्ट व प्रचंड हो जाया करता था , यद्यपि इस बार के जागरण की अपेक्षा मध्यम स्तर के साथ। इस बार देवीरानी का नहीं, अपितु उन पुराणपाठी तांत्रिक-वृद्धाध्यात्मिकपुरुष (वे एक कमरे में पुराणों का इक्के-दुक्के श्रोताओं के सम्मुख अर्थ सहित पाठ कर रहे होते थे और प्रेमयोगी वज्र साथ वाले कमरे में विज्ञान विषय का गहराई से अध्ययन कर रहा होता था) का चित्र सर्वाधिक स्पष्ट व प्रचंड रूप से अनुभव हुआ, यद्यपि केवल १० सेकण्ड के लिए। प्रथम देवीरानी का चित्र तो मस्तिष्क में लगभग सदैव बना रहता था ; कभी हल्के स्तर में, कभी मध्यम स्तर में और कभी प्रचंड स्तर में। यद्यपि इस बार कुण्डलिनी का चित्र सर्वोच्च स्तर पर अभिव्यक्त हुआ। वृद्धाध्यात्मिकपुरुष का मानसिक चित्र (कुण्डलिनी) भी लगभग सदैव(यद्यपि देवीरानी की अपेक्षा कुछ कम समय तक) बना रहता था, परन्तु वह अधिकांशतः हल्के स्तर पर ही अभिव्यक्त होता था; मध्यम या प्रचंड स्तर पर अपेक्षाकृत रूप से बहुत कम। ऐसा लगता है कि ऐसी भिन्नता के लिए , मेरा यौवन तथा भौतिक/कामप्रधान परिवेश जिम्मेदार था। यदि आध्यात्मिक परिवेश होता, तो सम्भवतः इसका उलटा होता , अर्थात वृद्धाध्यात्मिकपुरुष का मानसिक चित्र देवीरानी की अपेक्षा अधिक शक्तिशाली बना करता। देवीरानी के चित्र ने कभी भी अपने भौतिकरूप के स्तर से अधिक अभिव्यक्ति नहीं दिखाई, परन्तु इस कुण्डलिनीजागरण में, वृद्धाध्यात्मिकपुरुष के चित्र ने तो अपने को, अपने भौतिकरूप के स्तर से भी अधिक अभिव्यक्त कर दिया। उस अनुभव से मेरे मन में स्त्रीमोह का फंदा काफी ढीला पड़ गया था, क्योंकि बिना कामोत्तेजना के ही सर्वाधिक स्पष्ट मानसिक चित्र बनना, किसी आश्चर्य से कम नहीं था। प्रथम देवीरानी के मानसिक चित्र(क्रियाशील कुण्डलिनी) के साथ मुझे कभी भी पूर्ण समाधि (जागृत कुण्डलिनी) की अनुभूति नहीं हुई, अर्थात वह कुण्डलिनी क्रियाशील तो निरंतर बनी रही, परन्तु कभी जागृत नहीं हो सकी (प्रथम देवीरानी से आत्मज्ञान की कहानी देखें - निम्नोक्त अंगरेजी की पुस्तक में)। यद्यपि कालान्तर में द्वितीय देवीरानी ने प्रत्यक्ष /पूर्ण तंत्रयोग/ तथाकथित वामपंथी तंत्र करवा कर, उन वृद्धाध्यात्मिक पुरुष के मानसिक चित्र की कुण्डलिनी को मेरे शरीर में बहुत ऊपर उठवाया व जागृत करवाया (वास्तविक समय की सम्बंधित कहानी निम्नोक्त पुस्तक पर देखें)। साथ में, यह इस तांत्रिक सिद्धांत को सिद्ध करता है कि तांत्रिक प्रेमिका / प्रेमी की संगति के साथ -२ आध्यात्मिक / तांत्रिक गुरु की संगति भी उपलब्ध होती रहनी चाहिए। संभवतः इसी कुण्डलिनीजागरण/समाधि को ही सहस्रार चक्र/मस्तिष्क में कुण्डलिनी का परब्रम्ह/आत्मा से जुड़ना/एकाकार होना कहा गया है। प्रेमयोगी वज्र की वास्तविक समय की सम्पूर्ण तांत्रिक प्रेमकथा निम्नोक्त पुस्तक पर पढ़ सकते हैं।

अतिरिक्त स्पष्टीकरण-

प्रेमयोगी वज्र के अनुसार कुंडलिनी जागृति का अनुभव सामान्य , न्यूरोसाइंटिफिक रूप से व्याख्यात्मक और मूल रूप से मन-विज्ञान के अनुसार ही प्रतीत हुआ; कभी भी रहस्यमयी प्रतीत नहीं हुआ। कुण्डलिनी-जागरण के समय कुण्डलिनी का ध्यान अपने चरम पर होता है, अर्थात ध्याता(कुण्डलिनी का ध्यान करने वाला व्यक्ति ), ध्येय(कुण्डलिनी) व ध्यान(ध्यान की प्रक्रिया), तीनों एक हो जाते हैं। इसे दूसरे शब्दों में ऐसे भी कह सकते है कि ज्ञाता, ज्ञान और ज्ञेय एक हो जाते हैं। इसे पूर्ण समाधि की अवस्था भी कहते हैं। इसमें अन्धकारयुक्त आत्मा चमकती कुण्डलिनी के साथ एकाकार हो जाता है , अर्थात आत्मा प्रकाशपूर्ण हो जाता है। इससे साधक अनजाने में ही, स्वयं ही अपनी आत्मा को स्वच्छ करने के अभियान में लग जाता है। क्योंकि अद्वैतभाव से ही आत्मा स्वच्छ हो सकती है, अतः उसमें अद्वैतभाव स्वयं ही विकसित होने लगता है , जो उसकी जीवनशैली को भी सकारात्मक रूप से रूपांतरित कर देता है। प्रेमयोगी वज्र के कुण्डलिनी -जागरण को संभव बनाने वाली वास्तविक -समय(real time) की

परिस्थितियों व तदनुसार किए गए प्रयासों को जानने के लिए ई -पुस्तक "Love story of a Yogi- what Premyogi vajra says" का व अधिक विस्तृत जानकारी के लिए उपरोक्त ई-पुस्तक का अवलोकन किया जा सकता है।

साथ में, उपरोक्त प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष, दोनों प्रकार के यौनतंत्रों के अस्तित्व का यह अर्थ भी है कि विवाहित जीवन में एक महिला की आकर्षकता का महत्त्व कम ही होता है।

**आपको आत्मज्ञान भी प्राप्त हुआ है, और कुण्डलिनी-जागरण भी। हिंदु संस्कृति व वैदिक कर्मकांड के प्रति आम लोगों की उपेक्षापूर्ण धारणा में आपको क्या विरोधाभास प्रतीत होता है?**

मुझे सबसे बड़ी आपत्ति लोगों की उस धारणा से है , जिसके अनुसार वैदिक विधि-विधान को एक उन्नत आध्यात्मिक स्तर प्राप्त करने के बाद छोड़ने के लिए कहा जाता है। वैदिक विधि -विधान जीवन में अद्वैतभाव को सुदृढ़ करते हैं। वेदों के देवी -देवता उपरोक्त "शरीरविज्ञान दर्शन" ग्रन्थ के देहपुरुषों के समान ही हैं, जो अपना जीवन हमारी तरह ही सभी अनुभवों व भावनाओं के साथ बिताते हैं। यद्यपि वे हमारे से एकमात्र भिन्नता रखते हुए अद्वैतपूर्ण होते हैं। हम उनके मनन , पूजन आदि से उन्हीं की तरह अद्वैतमयी बने रहते हैं, जिससे हमारी उन्नत आध्यात्मिक अवस्था कायम बनी रहती है। अद्वैत के बिना कैसी उन्नत आध्यात्मिक अवस्था? अद्वैत ही सब कुछ है। अद्वैत ही ईश्वर है। अद्वैत से रहित किसी अवस्था को उन्नत आध्यात्मिक अवस्था मानना तो अपने आप को सबसे बड़ा धोखा देने के समान ही है। यदि अद्वैत को भुला दिया जाए , तो आत्मज्ञान व कुण्डलिनी जागरण भी विस्मृत हो जाते हैं। यह मेरा अपना अनुभव भी है , और यह एक वेदसम्मत तथ्य भी है। आपने आत्मज्ञान के बाद जब तक मैं वेदोक्त विधानों के संपर्क में रहा, तभी तक मुझे वह स्मरण रहा। तथाकथित वेदविरोधी लोगों की बातों में आकर जैसे ही मैं वेदों से दूर हो गया, वैसे ही अपना आत्मज्ञान विस्मृत होने में मुझे अधिक वर्ष नहीं लगे। यह तो वेदसम्मत शरीरविज्ञान दर्शन के साथ मेरा थोड़ा-बहुत जुड़ाव बना रहा, जिससे मैं पूरी तरह फिसलने से बच गया , तथा बाद में उससे मैं कुण्डलिनी जागरण भी प्राप्त कर सका। इसलिए वेदों का कभी भी परित्याग नहीं करना चाहिए। जब लम्बे समय तक वेदों का पालन करने से मन पर्याप्त शुद्ध हो जाता है, तभी योगसाधना भी सफल हो पाती है। यह अलग बात है कि आजकल के आपाधापी वाले व आधुनिक युग में शरीरविज्ञान दर्शन का अनुसरण करना अधिक आसान है, क्योंकि इसमें वर्णित देवी-देवता सदैव हमारे अपने शरीर में रहते हैं , तथा इससे कभी अलग नहीं होते। उनके लिए विशेष औपचारिकता करने की आवश्यकता नहीं होती। क्योंकि जो कुछ हम खाते , पीते, देखते, सुनते आदि कुछ भी करते हैं, वह सभी कुछ स्वयं ही उनकी पूजा ही है। फिर भी वेदों को तो अक्षुण बना कर रखना ही पड़ेगा, क्योंकि वे ही तो शरीरविज्ञान दर्शन के मूल में हैं। पुस्तक "शरीरविज्ञान दर्शन" के अध्ययन से सारी बातें स्पष्ट हो जाती हैं।

इस ई-पुस्तक को पढ़ने के लिए आपका धन्यवाद। अधिक जानकारी हेतु आप वेबसाईट demystifyingkundalini.com पर विजिट कर सकते हैं।

प्रेमयोगी वज्र, डॉक्टर लेख राम शास्त्री, व भाई विनोद शर्मा के द्वारा लिखित अन्य साहित्यिक पुस्तकें-

1) Love story of a Yogi- what Patanjali says

2) Kundalini demystified- what Premyogi vajra says

3) कुण्डलिनी विज्ञान- एक आध्यात्मिक मनोविज्ञान

4) The art of self publishing and website creation

5) स्वयंप्रकाशन व वैबसाईट निर्माण की कला

6) कुण्डलिनी रहस्योद्घाटित- प्रेमयोगी वज्र क्या कहता है

7) बहुतकनीकी जैविक खेती एवं वर्षाजल संग्रहण के मूलभूत आधारस्तम्भ- एक खुशहाल एवं विकासशील गाँव की कहानी, एक पर्यावरणप्रेमी योगी की जुबानी

8) ई-रीडर पर मेरी कुण्डलिनी वैबसाईट

9) My kundalini website on e-reader

10) शरीरविज्ञान दर्शन- एक आधुनिक कुण्डलिनी तंत्र (एक योगी की प्रेमकथा)

**11) श्रीकृष्णाज्ञाभिनन्दनम**

**12) सोलन की सर्वहित साधना**

**13) योगोपनिषदों में राजयोग**

**14) क्षेत्रपति बीजेश्वर महादेव**

**15) देवभूमि सोलन**

**16) मौलिक व्यक्तित्व के प्रेरक सूत्र**

**17) बघाटेश्वरी माँ शूलिनी**

**18) म्हारा बघाट**

19) **भाव सुमन: एक आधुनिक काव्यसुधा सरस**

**इन उपरोक्त पुस्तकों का वर्णन एमाजोन, ऑथर सेन्ट्रल, ऑथर पेज, प्रेमयोगी वज्र पर उपलब्ध है। इन पुस्तकों का वर्णन उनकी निजी वैबसाईट [https://demystifyingkundalini.com/shop/](https://demystifyingkundalini.com/shop/) के वैबपेज "शॉप (लाईब्रेरी)" पर भी उपलब्ध है।**

**साप्ताहिक रूप से नई पोस्ट (विशेषतः कुण्डलिनी से सम्बंधित) प्राप्त करने और नियमित संपर्क में बने रहने के लिए कृपया इस वैबसाईट,[https://demystifyingkundalini.com/](https://demystifyingkundalini.com/) को निःशुल्क रूप में फोलो करें/इसकी सदस्यता लें।**

## सर्वत्रमेव शुभमस्तु।